चढ़ता आ रहा है। पहले उसे सम्भाला जाए, फिर इनसे निपटेंगे। सांप के मुंह में छिपकली वाली हालत है। पहले इस बिलाव से निपट ले, फिर इनको देखेंगे। अफसर उछल कर घोड़े पर सवार हो गया और लाहौर की तरफ चल दिया।

लक्खी जंगल के निकट सक्खा सिंह और मेहताब सिंह ने भूरे में से मस्सा रंघड़ का सिर निकाला और फिर धरती पर रखकर दोनों ने बारी-बारी पांच-पांच जूते उसे लगाए। यह शगुन था गुरु के लाडलों का। फिर सुक्खा सिंह ने उसके सिर को भाले पर टांग लिया। सिंहों के पूत खुशी से इतना फूल उठे कि उनके पांव धरती से बालिश्त-बालिश्त भर ऊंचे उठ रहे थे।

खबरें लक्खी जंगल में पहुंच चुकी थीं। खालसा खुशी में उठा नाच।

दरबारा सिंह, बुड्ढा सिंह, नवाब कपूर सिंह आगे बढ़कर लेने आए।

गुरु ने हमारी लाज रख ली। सुक्खा सिंह ने एक बार भाले को हवा में लहराया।

—धन्य गुरु और धन्य गुरु के लाडले। नवाब कपूर सिंह ने कहा।

जत्थे ने जयकारा बोला—बोले सो निहाल।

सुक्खा सिंह ने मस्सा रंघड़ का सिर जत्थेदार के कदमों में रख दिया।

दरबारा सिंह ने सुक्खा सिंह को गले से लगा लिया। नवाब कपूर सिंह मेहताब सिंह को सीने से लगा रहा था।

नवाब कपूर सिंह ने बांह उठा कर कहा :

'कोई किसी को राज न दे है,
जो ले है निज बल से ले है।'

सारे जत्थे के चेहरे शिंगरफ की तरह दहक रहे थे।

संगतें पढ़ रही थीं :

'संता दे कारज आप खलोया।
पंज रखदा आया राम राजे।।

—समाप्त—

# हरनाम दास सहराई

जन्म : १३ अप्रैल, १६२०
राजासांसी, अमृतसर में

लेखन : समरावों, चुनरिया दाग-भरी, गली मुहल्ले के लोग, शबे मालवा, कोहेनूर, आईना, मोरां सरकार, हरिमन्दिर, अनूपकौर, लोहगढ़ ।

पुरस्कार : पंजाब सरकार की ओर से शिरोमणि साहित्यकार के रूप में सम्मानित ।
मूल लेखन पंजाबी में । लेकिन अंग्रेजी, हिन्दी, गुजराती, मराठी, तथा अन्य भारतीय भाषाओं में आपके उपन्यासों के अनुवाद प्राप्य हैं ।

पता : ७६, बस्तीनौंव, जालन्धर (पंजाब)